इन्कार नही कर सकता था। एक बार राष्ट्रीय कार्यों के लिये सूचीबद्ध होने पर य व्यक्ति बिना न्यायाधिकरण की पूर्व अनुमति के नौकरी से नही निकाले जा सकते थे। दूसरी ओर किसी भी प्रतिष्ठान का कोई भी नियोजक सिवाय चिकित्सकीय अयोग्यता, गम्भीर अवज्ञा, गम्भीर दुर्व्यवहार या पुलिस की प्रतिकूल रिपोर्ट के प्राविधिक कर्मचारियों को बिना न्यायाधिकरण की लिखित अनुमति के न तो नौकरी से निकाला जा सकता था और न बर्खास्त कर सकता था। नौकरी से निष्कासन या बर्खास्त करने के, सभी आपवादिक मामले २४ घण्टा के भीतर न्यायाधिकरण को सूचित करने पड़ते थे। अध्यादेश १९४३ में संशोधन किया गया और उसके बाद सभी 'अधिसूचित फक्टियों' का जिन्होंने प्राविधिक कर्मचारियों के लिये प्रार्थनापत्र दिये थे केवल न्यायाधिकरण द्वारा भेजे व्यक्ति उसके द्वारा निर्धारित शर्तों पर ही रखने पड़ते थे। प्राविधिक कर्मचारियों के एक रोजगार से दूसरे रोजगार में स्थानान्तरण के लिये सरकार उत्तरदायी थी। इसकी भी व्यवस्था थी कि अनभिसूचित फक्ट्रियों के नियोजकों को जहां राष्ट्रीय सेवा में आने से पूर्व प्राविधिक कर्मचारी काम करते थे वापस आने पर उन्ही शर्तों और स्थितियों में पुन रखना पड़ेगा। किन्तु न्यायाधिकरण में अपील करने के बाद शर्तों में संशोधन किया जा सकता था या क्षतिपूर्ति की जा सकती थी। जो व्यक्ति इन आदेशों का पालन नही करते थे अथवा बाधा डालते थे वे भारी दण्ड के भागी होते थे जिसमें जुर्माना और कैद दोनो ही शामिल थे।

आवश्यक सेवा (सुरक्षा) अध्यादेश १९४१ भी ऐसी प्रकार का था। यह केवल सरकारी कर्मचारियों पर ही नही वरन् किसी भी संस्थान के उन सभी कर्मचारियों पर लागू होता था जिन्हे केन्द्रीय या प्रान्तीय सरकारों ने आवश्यक घोषित कर दिया हो। काम से इन्कार करने वाला दण्डित किया जाता था। ऐसे संस्थानों में यदि कोई नियोजक बिना समुचित आधार के किसी व्यक्ति को सेवामुक्त करता था या काम को बन्द करता था तो उसे भी अध्यादेश के अन्तर्गत दण्ड दिया जा सकता था। केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारों को अधिकार दिये गये थे कि वे घोषित संस्थानों में मजदूरी का नियमन करें तथा किसी भी व्यक्ति की नौकरी की अन्य अवस्थाओं का निर्धारण करें। सरकार अपनी ओर से इन अवस्थाओं के निर्धारण के लिये किसी व्यक्ति या व्यक्तियों को अधिकार दे सकती थी। इस तरह निर्धारण मजदूरी और नौकरी की शर्तों को नियोजक और कर्मचारी दोनो को ही मानना था।

इन दो उपायों यथा राष्ट्रीय सेवा (प्राविधिक कर्मचारी) अध्यादेश तथा आवश्यक सेवा (सुरक्षा) अध्यादेश ने नियोजकों से अपने कर्मचारियों के प्रति परम्परागत अधिकारों को छीन लिया। मजदूरी और नौकरी की शर्तों के निर्धारण के उनके अधिकार भी बहुत सीमित कर दिये गये थे। श्रमिक संघों के कार्यों में भाग

जन पर श्रमिकों पर अत्याचार न हो। सहानुभूति सम्भव रही थी। इससे श्रमिक संघ कार्यकर्ताओं में आत्मविश्वास और शक्ति बढ़ी।

सरकार ने नियोजकों के अधिकार कभी भी सीमित नहीं किए जिससे वे मनमाने ढंग से श्रमिकों के साथ व्यवहार न कर सकें बल्कि इसके विपरीत और साथ ही युद्ध प्रयत्नों के लिए श्रमिक संगठनों का सहयोग मांगा। १९४१–४२ में भारत सरकार ने श्रमिकों और नियोजकों के प्रतिनिधियों का अलग अलग सम्मेलन बुलाया और १९४२ में इनके समन्वय के लिए एक त्रिदलीय सम्मेलन आयोजित किया गया। सरकारी प्रतिनिधियों के अतिरिक्त सम्मेलन में श्रमिकों और नियोजकों के समान संख्या में प्रतिनिधि थे। इस सम्मेलन में एक स्थायी त्रिदलीय सहयोगी तंत्र की स्थापना का निर्णय किया गया। फलतः एक सर्वांगीण सम्मेलन और एक स्थायी श्रम समिति की संरचना की गई। सम्मेलन जिसका अधिवेशन वार्षिक था, में ४४ सदस्य थे—केन्द्रीय, प्रान्तीय और राज्य सरकारों के २२ प्रतिनिधि और श्रमिकों तथा नियोजकों के ११-११ प्रतिनिधि। स्थायी श्रम समिति में २० सदस्य थे—विभिन्न सरकारों के १० प्रतिनिधि और श्रमिकों तथा नियोजकों के पाँच-पाँच। स्थायी समिति की बैठक आवश्यकता पड़ने पर कभी भी बुलाई जा सकती थी। इस त्रिदलीय-समिति की संरचना तथा श्रमिक नेताओं से सरकार द्वारा समय समय पर विचार विमर्श करने से श्रमिक संघ आन्दोलन का प्रभाव और सम्मान बढ़ गया। यहाँ तक कि सरकार ने श्रमिक संघों को प्रोत्साहन भी दिया। भारतीय श्रमिक संघान को सरकार प्रतिमास १३,००० रुपये देती थी।

इस अवधि में श्रमिक संघ आन्दोलन में भीतरी संघर्ष तथा फूट पड़ना ही थी। १९४० में राष्ट्रीय श्रमिक संघ संघान जो १९२९ में केवल अखिल भारतीय मजदूर कांग्रेस से सम्बद्ध था, निश्चित आधार पर संस्था में सम्मिलित हो गया। जल्द ही एकता की स्थापना हुई फूट के लक्षण स्पष्ट होने लगे। नेताओं के एक वर्ग ने अखिल भारतीय मजदूर कांग्रेस की तटस्थता की नीति का विरोध किया तथा युद्ध प्रयत्नों के प्रति विशेषकर जब जर्मनी ने रूस पर युद्ध की घोषणा कर दी, इस वर्ग ने सहयोगात्मक दृष्टिकोण अपनाने की वकालत की थी। उन्होंने अपना एक अलग अखिल भारतीय संघान स्थापित किया जो भारतीय श्रमिक संघान के नाम से विख्यात हुआ। संघान की प्रगति का आंशिक कारण यह भी था कि १९४२ के भारत छोड़ो आन्दोलन के कारण कांग्रेसी और समाजवादी नेता कारावास में थे।

---

१ इंटरनेशनल लेबर रिव्यू खण्ड ५१।

सारणी १८

भारतीय श्रमिक संघान की प्रगति[1]

| | लाहौर संघ | १९४१ सदस्यता | बम्बई संघ | १९४४ सदस्यता |
|---|---|---|---|---|
| **प्रदेशों के अनुसार** | | | | |
| अजमेर मारवाड़ | १ | ७५० | ४ | १ २५० |
| बंगाल | २६ | २८ ९०७ | ८२ | ८५ ९२८ |
| बिहार | ८ | ५२ ६३१ | १२ | ७८ ९२२ |
| बम्बई | २३ | १८ ५२१ | ४२ | ४९ ७८५ |
| दिल्ली | ४ | ३ ५६५ | ६ | १६ ६६९ |
| मद्रास | ७ | ८ ६४० | १४ | १४ २३७ |
| पंजाब | ४ | ४७ ५६० | ८ | ५१ ४१२ |
| सिंध | ४ | २ ५९४ | ५ | ९ ४०७ |
| उत्तर प्रदेश | १९ | ११ २०२ | ४३ | ५६ ०८९ |
| जोधपुर | — | — | १ | ३०० |
| **उद्योगों के अनुसार** | | | | |
| रेलवे | ८ | ४१ ४९१ | १२ | ४९ ०६७ |
| जहाजरानी (बन्दरगाह आदि) | १० | १० ०२७ | १५ | ५६ ६८८ |
| यातायात | १० | १६ ३५२ | १२ | ५ २८२ |
| वस्त्र उद्योग (जूट को छोड़कर) | ६ | ६ ८२९ | १७ | ४६ २६६ |
| जूट | ५ | ९ ५६३ | ११ | ७ १६६ |
| खान | ६ | ५ ८४० | ६ | २१ ००६ |
| इंजीनियरिंग | १२ | ५० ०१५ | ४६ | ८३ ६०२ |
| छपाई और कागज | ५ | २ ६१२ | ९ | ६ ३०२ |
| शारीरिक | १ | ५०० | २ | ७३८ |
| स्थानीय निकाय | ७ | १ ४२९ | १५ | ११ २४२ |
| अन्य | २३ | ३९ २६८ | ४७ | ६८ १८६ |
| योग | ९६ | १७४ ९६० | १९२ | २९९ ०८५ |

[1] पुनेकर की पुस्तक 'ट्रेड यूनियन इन इण्डिया' से सर्जित

नीतियों को सूचित कर पाते । भारत रक्षा अधिनियम के अन्तर्गत हड़तालें रोकने, विवादों को पंच निर्णय के लिये सौंपने और पंचनिर्णय को लागू करने के अधिकार भारत सरकार ने ले लिये थे । एक सीमित संख्या में हड़ताल हुई और अधिकांश में श्रमिकों को सफलता मिली ।

सारणी २०

१९३९–४५ के बीच हुई हड़तालों का परिणामानुसार वर्गीकरण

| | सफल | आंशिक रूप से सफल | असफल | अनिश्चित | प्रगतिशील | योग |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १९३९ | ६३ | १४४ | १८५ | — | १४ | ४०६ |
| १९४० | ८६ | ८० | १५० | — | ६ | ३२२ |
| १९४१ | ७५ | १११ | १६८ | — | ५ | ३५९ |
| १९४२ | ११७ | १६९ | ३७८ | १७ | १३ | ६९४ |
| १९४३ | १३८ | २१० | ३१४ | ४९ | ५ | ७१६ |
| १९४४ | ११९ | १७५ | २९७ | ४९ | १३ | ६५३ |
| १९४५ | १३४ | १५५ | ३७० | १३५ | २५ | ८२० |

## युद्धोत्तर काल

युद्धोत्तर काल में श्रमिक संघों के क्रिया-कलापों में वृद्धि होती रही । श्रमिक कार्यक्रमों में तीव्र गतिमयता थी । नये संघों के निर्माण, संघों के पंजीकरण तथा सदस्यता में उल्लेखनीय प्रगति हुई ।

## सारणी २१

### १९४४–४५ से १९५१–५२ के बीच श्रमिक संघवाद का विकास

| वर्ष | पंजीकृत संघों की संख्या | विवरण भेजने वाले पंजीकृत संघों की संख्या | सदस्यता पुरुष | सदस्यता महिलाएं | योग | माध्य सदस्यता | कुल सदस्यता में महिलाओं का प्रतिशत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९४४–४५ | ८६५ | ५७३ | ८ ५२ ०७२ | ३६ २१५ | ८ ८९ ३३८ | १ ५५२ | ४१ |
| १९४५–४६ | १ ००७ | ५८५ | ८ २५ ४६१ | [illegible]८ ५७ | [illegible] ६४ ०३१ | १ ४८० | ४५ |
| १९४६–४७ | १ ८३३ | ९९८ | १२ ६७ १६४ | ६४ ४९८ | १३ ३१ ९६२ | १ ३३५ | ४९ |
| १९४७–४८ | २ ७६६ | १ ६२० | १५ ६० ६३० | १ ०२ २९९ | १६ ६२ ०२९ | १ ०२६ | ६९ |
| १९४८–४९ | ३ १५० | १ ८४८ | १८ ३१ ५१४ | १ १९ ३५५ | १९ ६० १०७ | १ ०६१ | ६१ |
| १९४९–५० | ३,५२२ | १ ९१९ | १६ ८८,८५७ | १ १९ ५६५ | १८ ८१ १३२ | ९४९ | ६६ |
| १९५०–५१ | ३,७६६ | २,००२ | १६,४८ ९६६ | १ ०६,४२४ | १७ ५६ ९७१ | ८७७ | ६१ |
| १९५१–५२ | ३ ७४४ | २,२९१ | १७ २८,०८३ | १,१६ ०६१ | १८ ५३ २१३ | ८०८ | ६३ |

इस प्रकार १९४४-४५ और १९५०-५१ के बीच पंजीकृत श्रमिक संघों की संख्या जो १९४४-४५ में ८६५ थी १९५०-५१ में बढ़कर ३७६६ और विवरण भेजने वालों की संख्या ५७३ से २००२ हो गई। किन्तु विवरण भेजने वाले संघों की सदस्यता पंजीकृत संघों के अनुपात में नहीं बढ़ी। विवरण भेजने वाले पंजीकृत संघों की सदस्यता ८,८९,३८८ से बढ़कर १७५६,९७१ हो गई। संघों की संख्या लगभग ३०० प्रतिशत से बढ़ी जबकि विवरण भेजने वाले संघों की सदस्यता में केवल १०० प्रतिशत की ही वृद्धि हुई।

लगभग प्रत्येक राज्य में श्रमिक संघों के कार्यकलापों में वृद्धि हुई। परिशिष्ट में दिये हुये विवरण पत्र २ से यह स्पष्ट है कि प्रत्येक प्रान्त में जिसे अब राज्य कहते हैं, श्रमिक संघों की कितनी प्रगति हुई। उन आँकड़ों से सिद्ध होता है कि सम्पूर्ण देश के पंजीकृत श्रमिक संघों की कुल सदस्यता का लगभग ८५ प्रतिशत पश्चिमी बंगाल, बम्बई, बिहार, उत्तर प्रदेश तथा मद्रास राज्यों में था क्योंकि ये भारत के उद्योग प्रधान राज्य थे। श्रमिक संघ आन्दोलन ने प्रायः सभी महत्वपूर्ण औद्योगिक वर्गों में प्रगति की। जैसाकि सारणी २२ से स्पष्ट है। पंजीकृत श्रमिक संघों की संख्या तथा सदस्यता दोनों ही में प्रत्येक औद्योगिक वर्ग में उन्नति हुई थी।

श्रमिक संघों में महिला सदस्यों की संख्या में भी काफी वृद्धि हुई। १९४४-४५ में केवल ३६,३१५ महिलाएँ श्रमिक संघों की सदस्य थी। १९४९-५० में यह संख्या बढ़कर ११९, ५६५ हो गई यद्यपि १९५०-५१ में थोड़ी कमी हो गई जब यह १०६४२४ थी। यह कमी १९५१-५२ में पूरी हो गई जबकि सदस्यता १,१९०६१ थी। यह वृद्धि लगभग २०० प्रतिशत हुई। महिला श्रमिक संघियों की न केवल निरपेक्ष संख्या में वृद्धि हुई बल्कि उनकी सापेक्ष स्थिति में भी काफी सुधार हुआ। इस प्रकार जबकि १९४४-४५ में महिलाएँ केवल कुल सदस्यता का ४१ प्रतिशत थी १९४९-५० में उनका प्रतिशत ६६ था। १९५०-५१ में उनका प्रतिशत घटकर ६१ रह गया किन्तु १९५१-५२ में थोड़ी सी वृद्धि के साथ ६५ हो गया। श्रमिक संघों में महिला सदस्यता मुख्य रूप से बिहार, बम्बई, पश्चिमी बंगाल तथा आसाम के राज्यों में ही सीमित रही।

सारणी २१ से पता चलता है कि युद्धोत्तर काल में काफी संख्या में छोटे संघों का गठन किया गया। श्रमिक संघों के निर्माण में वस्तुतः एक होड़ सी लग गई थी। इस काल में तुलनात्मक रूप से छोटे छोटे संघ बनाये गये। यह इससे भी स्पष्ट है कि विवरण भेजने वाले पंजीकृत श्रमिक संघों की औसत सदस्यता में ह्रास हो गया। १९४४-४५ में औसत सदस्यता १५५२ थी जो १९५०-५१ में घटकर ८७७ हो गई।

यद्यपि श्रमिक संघों की संख्या में वृद्धि हुई थी किन्तु राज्य संघों की औसत सदस्यता में निरंतर ह्रास होता रहा। औसत सदस्यता में ह्रास से छोटे संघों की बहुलता

## सारणी २२

### १९४४-४५ से १९४८-४९ के बीच विवरण भेजने वाले पंजीकृत श्रमिक संघों का औद्योगिक वर्गीकरण

सदस्यता

| | १९४४-४५ | १९४५-४६ | १९४६-४७ | १९४७-४८ | १९४८-४९ |
|---|---|---|---|---|---|
| १ रेलवे (जिसमें वर्कशाप तथा अन्य शामिल है, किन्तु ट्राम को छोड़कर) | २०४ ८८२ | २६६ ४६१ | ४८१ ९९० | ३८४ ८६३ | ५७५,०८० |
| | (८२) | (७५) | (११७) | (१५०) | (१९२) |
| २ ट्राम | १० ३९० | १०,३३६ | १८ ३७४ | १७,६८६ | १८,७७४ |
| | (४) | (४) | (४) | (६) | (८) |
| ३ वस्त्र उद्योग | २१०,७१२ | २५८,७५१ | ३७८ ९१२ | ५३० ८८८ | ४२९ ६६७ |
| | (११०) | (९१) | (१६६) | (२२२) | (२२१) |
| ४ छापखाने | १३ ५६० | १५ २४८ | २२ ०३१ | २५ ७३७ | ३० ३६७ |
| | (२८) | (३७) | (४२) | (६३) | (७१) |
| ५ नगरपालिका | ११ ९२८ | २३ ०७० | ३५ ६५९ | ३९ १५४ | ५१,६६३ |
| | (२३) | (३०) | (८५) | (७०) | (७६) |

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ |
|---|---|---|---|---|---|
| ६ सामुद्रिक | ७६,५०१ (६) | ७६,१४२ (६) | ६५ १६६ (११) | ६४ ६१६ (६) | ५० ७३७ (११) |
| ७ गोदी बन्दरगाह तथा यास | ३७,०६८ (२४) | २६,६२५ (१८) | ४२ ६८८ (२८) | ६३ ०६३ (३०) | ५० ३६७ (२४) |
| ८ इंजीनियरिंग | ३५ ५१३ (५३) | ३१,८७५ (५६) | ५६ २१६ (१०१) | ६८ ३३३ (१६२) | ७८ ६७१ (१६८) |
| ९ कृषि | | | | | ८ १४१ (१२) |
| १० विविध | १८६,२०० (२४१) | १७३,५२० (२६४) | ३०६ २५१ (४८४) | ५६७ ६७६ (८६) | ६७२ ७७६ (१ ०३७) |
| ११ सभी उद्योग | ८८६,३८८ (५७३) | ८६४,०३११ (५८५) | ३३१ ६६२१ (६६८) | ६६२ ६२६१ (१६२०) | ६६० १०७ (१८६८) |

१ १९४९-५० से वर्गीकरण में परिवर्तन कर दिया गया है इस कारण पुराने वर्गीकरण के अनुसार आंकड़े उपलब्ध नहीं हैं। कोष्ठक में दी हुई संख्या संघ है।

सारणी २३

फैक्ट्री श्रमिकों की आय की सूचनाएँ तथा चुने हुए केन्द्रों में निर्वाह मूल्य सूचनांक

(आधार १९३९=१००)

| | १९५४ | १९५५ | १९५६ | १९५७ | १९५८ | १९५९ | १९६० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वस्त्र उद्योग | २१६ ९ | २११ ९ | २१४ ९ | २६३ ८ | २१८ ८ | २६३ १ | ३३९ २ |
| दर्जीनिर्माण | १७७ ६ | १९१ ३ | २१२ २ | २२० ६ | २८० ४ | २८८ १ | ३२२ ७ |
| खनिज तथा धातु | १३६ ३ | १४१ ० | १३५ २ | २१२ ३ | २१५ ० | २२७ ८ | २७३ ३ |
| रसायन तथा रंग | २२७ ७ | २१० २ | २२० ४ | २८८ ९ | ३३८ ० | २५७ ७ | ४३० ३ |
| कागज तथा छपाई | २२९ ० | १६५ ० | १८८ ० | २१५ ९ | २४७ ७ | २७० ४ | २९२ २ |
| लकड़ी पत्थर तथा शीशा | २०३ ४ | २३८ १ | २४४ १ | २८१ ० | ३१७ २ | ३४० ९ | ३४९ ७ |
| खाल तथा चमड़ा | १८१ ६ | १७७ ८ | १८८ ६ | ४०७ ९ | २८५ ४ | ३१२ ४ | २५१ २ |
| आर्डिनेंस फैक्ट्रीज | १७५ ० | २०० २ | २२१ ० | २२५ ८ | २८४ ८ | ३५१ ९ | ३२७ ३ |
| विविध | २०२ ६ | १८८ १ | २४२ ४ | २५५ ७ | ३१६ ५ | ३४६ २ | ४१४ ० |
| सभी उद्योग | २०२ १ | २०१ ५ | २०८ ६ | २५३ २ | ३०४ ० | ३४० २ | ३३४ २ |
| निर्वाह मूल्य देशनांक | | | | | | | |
| बम्बई | २२६ | २२४ | २४६ | २६५ | २८८ | २९२ | २९८ |
| मद्रास | २०७ | २२८ | २३९ | २७७ | ३१५ | ३३० | ३३२ |
| कानपुर | ३१४ | ३०८ | ३२८ | ४०८ | ४७१ | ४७८ | ४३४ |

उपरोक्त विश्लेषण में भारतीय श्रमिक संघ आन्दोलन की एक सब से बड़ी कमी स्पष्ट रूप में सामने आती है। ये छोटे संघ कमजोर और बुरी तरह संगठित हैं। न प्रभावकारी रूप में सामूहिक सौदाकारी नहीं कर सकते हैं और न पंच निर्णयों और समझौतों को भलीभांति क्रियान्वित करवा सकते हैं। छोटे आकार के श्रमिक संघ अपने ही सदस्यों में अनुशासन बनाये रखने के लिये शक्तिहीन होते हैं। वे पारस्परिक हितकारी योजनाओं की भी व्यवस्था नहीं कर सकते। पूरे समय के लिये वेतनयुक्त कर्मचारी रखना या अन्वेषण आदि कराना उनकी क्षमता के बाहर है। इसलिए आवश्यकता बड़े श्रमिक संघों की है। मूल्य, मजदूरी तथा अन्य स्थितियाँ अब एक दूसरे पर आश्रित होती जा रही हैं। सम्पूर्ण आर्थिक व्यवस्था ही अन्ततः सम्बन्धित है। इसमें सन्देह नहीं कि क्षेत्रीय भिन्नतायें होती हैं। किन्तु इन क्षेत्रीय भिन्नताओं के ऊपर एक समानता होती है। प्रवासी स्वभाव, अशिक्षा, अज्ञानता, नियोजकों का कठोर दृष्टिकोण, कम मजदूरी और कर्ज की शक्तियाँ हैं जो हर जगह श्रम समस्याओं को प्रभावित करती हैं। ये और इसी तरह की अन्य शक्तियाँ को स्थानीय आधार पर नहीं हल किया जा सकता। इसके अलावा बड़े और शक्तिशाली श्रमिक संघ प्रभावकारी सामूहिक सौदाकारी के लिये अति आवश्यक हैं। नियोजकों के संगठन पहले ही शक्तिशाली हो चुके हैं। वे केन्द्रित संगठन हैं। सरकारी अधिनियमों का प्रभाव प्रत्येक राज्य के श्रमिकों पर पड़ता है। श्रमिकों को चाहिए कि वे बड़े और शक्तिशाली श्रमिक संघ संगठित करें ताकि वे शक्तिशाली संगठित नियोजकों का सामना कर सकें और श्रम अधिनियमन के दौरान सरकार पर प्रभाव डाल सकें। अन्तर राज्यीय उद्योगों के सामने में यह और भी आवश्यक हो जाता है विशेषकर वहाँ जहाँ कर्मचारी को एक राज्य से दूसरे राज्य में स्थानान्तरण किया जाता है।

श्रमिक संघों के कार्यों में जो निरन्तर वृद्धि हो रही थी उसके नानाविध कारण थे। मुख्य कारण था श्रमिकों की आर्थिक स्थिति भी जो बुरी से बदतर होती जा रही थी। युद्ध की समाप्ति से श्रमिकों को कोई महत्त्वपूर्ण लाभ नहीं हुआ। युद्धोत्तर काल में मूल्यों और निर्वाह परिव्यय में हुई वृद्धि में कमी के कोई लक्षण नहीं दिखाई पड़ रहे थे। मुद्रा स्फीति, सट्टा तथा काला बाजार का बोलबाला था जिससे श्रमिकों को बड़ा कठिनाइयाँ हो रही थीं। सारणी २३ में फैक्ट्री श्रमिकों की आय तथा चुने हुए नगरों में निर्वाह मूल्य का सूचकांक दिया गया है। इन दोनों की तुलना से यह तथ्य स्पष्ट हो जायगा।

कुछ चुने हुए केन्द्रों में मजदूरों की जीवन से किस सीमा तक पीछे रह गई यह अग्रांकित सारणी में स्पष्ट रूप से प्रस्तुत किया गया है।

सारणी २४

१६३६ की तुलना म १६४८ म प्रतिशत वृद्धि

| | आय | निर्वाह मूल्य | केन्द्र |
|---|---|---|---|
| बिहार | १६१ ६ | २४६ | जमशेदपुर |
| बम्बई | २०८ ३ | १८८ | बम्बई |
| दिल्ली | २२८ ८ | २४८ | दिल्ली |
| | | २२३ | अहमदाबाद |
| मद्रास | २४७ ८ | २१५ | मद्रास |
| उडीसा | २७८ ६ | ३२४ | कटक |
| उत्तर प्रदेश | २७६ ८ | २७१ | कानपुर |
| बगाल | १६१ १ | २३६ | कलकत्ता |

किन्तु इन आकडो म पूरी तरह नहीं मालूम हो पाता कि वास्तविक मजदूरी मे कितना ह्रास हुआ है। यह आकडे यह भी स्पष्ट नहीं करते कि काले बाजार और भ्रष्टाचार के जो मूल्य नियन्त्रण तथा राशनिंग के काल म पनप थे निर्वाह मूल्यो म किस सीमा तक वृद्धि हुई। युद्ध और युद्धोत्तर काल म औद्योगिक श्रमिको की वास्तविक आय का अखिल भारतीय सूचकाक यह स्पष्ट करता है कि इस अवधि म वास्तविक मजदूरी म काफी ह्रास हुआ।

सारिणी २५

फैक्टरी कर्मचारियों की वास्तविक आय का सूचकाक जो प्रतिमास २०० रुपय से कम अर्जित करते हैं

| वर्ष | आय देशनाक | अखिल भारतीय उपभोक्ता मूल्य देशनाक | वास्तविक आय का देशनाक |
|---|---|---|---|
| १६३६ | १०० | १०० | १०० |
| १६४० | १०५ ३ | ६७ | १०८ ६ |
| १६४१ | ११११ ० | १०७ | १०३ ७ |
| १६४२ | १२६ १ | १४५ | ८६ ० |
| १६४३ | १७६ ६ | २६८ | ६७ ० |
| १६४४ | २०२ १ | २६६ | ७५ १ |
| १६४५ | २०१ ८ | २६६ | ७४ ६ |
| १६४६ | २०८ ६ | २८५ | ७३ २ |

| १ | २ | ३ | ४ |
|---|---|---|---|
| १९४७ | २१२ ७ | २२२ | ७८ ४ |
| १९४८ | ०६० | २६० | ८४ ६ |
| १९४९ | २६० २ | ७१ | ९१ ७ |
| १९५० | २२६ ७ | २३१ | ९० १ |
| १९५१ | २१६ ८ | ८३ | ९२ २ |
| १९५२ | ३८४ ७ | २३६ | १०१ ८ |
| १९५३ | २८४ ६ | २८१ | ९९ ९ |
| १९५४ | २८१ ७ | २७१ | १०२ ७ |

इस सूचकांकों से यह ज्ञात होता है कि युद्ध के पूर्व आय के अनुपात में उस समय श्रमिकों की वास्तविक आय घटकर ६७% रह गई थी। युद्ध पूर्व की वास्तविक आय का स्तर केवल १९५१ में पहुँच पाया और १९५२ तथा १९५४ में १९३९ के आँकड़ों से वृद्धि हुई। किन्तु औद्योगिक लाभ बढ़ते ही रहे। १९३९ को आधार मानकर सभी उद्योगों के औद्योगिक लाभों के सूचकांक १९४८ में २२८ ६, १९४४ में २३३ ६, १९४६ में २२९ ६, १९४७ में १९१ ६ और १९४८ में २५९ ७ थे। औद्योगिक लाभों के साथ कीमतें और निर्वाह मूल्य भी इस काल में निरन्तर बढ़े। मजदूरी भी बढ़ी किन्तु बढ़ते हुए मूल्यों में मजदूरी का सामंजस्य नहीं हो पाया। मौद्रिक तथा वास्तविक मजदूरी में सदा भिन्नता रही। फलतः श्रमिकों का जीवन स्तर गिरता गया। जैसे जैसे आर्थिक स्थिति बिगड़ती गई श्रमिकों के बीच वर्ग चेतना की वृद्धि हुई और उन्होंने अनुभव किया कि उनके और नियोजकों के हितों में अन्तर है। उन्होंने यह भी महसूस किया कि वे केवल सामूहिक क्रिया द्वारा ही अपने उचित ध्येय को प्राप्त कर सकते हैं। वर्ग चेतना तथा मिलजुल कर या सम्मिलित कार्य करने की प्रवृत्ति ही युद्धोत्तर काल में श्रमिक संघों के प्रबल कार्यकलापों को उकसाने वाली शक्तियाँ थीं।

देश के राजनैतिक विकास ने भी श्रमिक संघवाद की प्रगति को प्रोत्साहन मिला। इस काल में तीव्र राजनैतिक क्रियाएँ घटित हुई। युद्ध के बाद छोड़े गये कांग्रेसी नेताओं और अन्य श्रमिकों ने श्रमिक संघ आन्दोलन को विश्वस्त नेतृत्व प्रदान किया। उग्र राजनैतिक गतिविधियों ने श्रमिक संघों पर प्रबल प्रभाव छोड़ा। प्रारम्भिक वर्षों में गाँधीजी के असहयोग आन्दोलन तथा बीसवीं शताब्दी की अन्य राजनैतिक घटनाओं ने श्रमिक संघवाद के विकास और देश में अपनी जड़ें मजबूत करने के लिए प्रोत्साहन दिया। इसी प्रकार युद्धोत्तर काल में राजनैतिक और श्रम क्षेत्रों में व्यापक कार्यवाही हुई।

विभिन्न दलो द्वारा श्रमिक वर्ग पर अपना अधिकाधिक प्रभाव जमाने की आकांक्षा स्पष्ट थी। प्रत्येक राजनीतिक पार्टी श्रमिक आन्दोलन में अपना पैर जमा लेना चाहती थी। कांग्रेसियों का प्रभुत्व भारतीय राष्ट्रीय मजदूर कांग्रेस पर साम्यवादियों का अखिल भारतीय मजदूर कांग्रेस पर समाजवादियों का हिन्द मजदूर सभा पर तथा उन्मूलनवादियों का युनाइटेड ट्रेड यूनियन कांग्रेस पर था। जनसंघी लोगों का अपना भारतीय मजदूर संघ था। समाजवादी पार्टी ने हाल ही में एक पृथक राष्ट्रीय सगठन हिन्द मजदूर पंचायत की स्थापना की है। इस प्रकार राजनैतिक कार्यकर्ताओं ने उनके सम्पर्क में आय इससे श्रमिक संघ आन्दोलन के लिए नेता आसानी से सुलभ हो गये।

श्रमिकों को मिली अधिक स्वतन्त्रता और सताये जाने का भय कम हो जाने से श्रमिक संघों को प्रोत्साहन मिला। विभिन्न अधिनियमों के पारित होने के कारण श्रमिक संघों को अधिक अधिकार और सुविधाएं मिली। श्रमिकों को सताना इतना सरल नहीं रहा। निर्धारित प्रणाली का उल्लंघन करके न तो नियोजक अपने कर्मचारियों को नौकरी से हटा सकते हैं और न ही निलम्बित कर सकते हैं।

सरकार के रुख ने भी श्रमिक संघ आन्दोलन की सहायता की। केन्द्रीय तथा राज्य सरकारों ने श्रमिक आन्दोलन को दबाने की अपेक्षा यह अनुभव किया है कि बदली हुई परिस्थितियों में श्रमिकों को एक महत्वपूर्ण भूमिका अदा करनी है। पुरानी समाज व्यवस्था के स्थान पर एक समाजवादी समाज की स्थापना होनी है। यह भी स्पष्ट अनुभव किया गया कि श्रमिकों के प्रति समाज के कुछ दायित्व हैं और बिना सगठित श्रमिकों के देश की प्रगति सभव नहीं है।

तदनुरूप यह निश्चय किया गया कि सयुक्त विचार विमर्श हो उचित मजदूरी निर्धारण और पूंजी पर उचित प्रत्यावर्तन के लिये समितियां नियुक्त की जाय तथा श्रमिकों के गृह निर्माण को अधिक प्राथमिकता दी जाय।

स्वराज्य के बाद की अवधि में सरकार ने कई त्रिदलीय समितियों की स्थापना और सम्मेलनों का आयोजन किया। इन समितियों और सम्मेलनों में अन्तर्राष्ट्रीय श्रम सगठन का अनुसरण करते हुये, नियोजकों और श्रमिकों को समान प्रतिनिधित्व दिया गया। इस काल के श्रम अधिनियम पारित करने में श्रमिक सगठनों से विधिक विचार विमर्श किया गया। सरकार की श्रम नीति में परिवर्तन श्रमिक संघों के लिये बहुत महत्वपूर्ण रहा। उनको एक नई प्रतिष्ठा मिली।

सरकार की औद्योगिक सम्बन्धों की नीति में पंजीकृत श्रमिक संघों की संख्या बढ़ी है। औद्योगिक विवादों का समाधान के लिये विभिन्न अधिनियमों द्वारा विस्तृत तन्त्र की स्थापना की गई। सयुक्त विचार विमर्श मध्यस्थता समाधान तथा विवाचन की व्यवस्था तन्त्र में निहित है। किन्तु अपंजीकृत श्रमिक संघ सरकार द्वारा स्थापित औद्योगिक सम्बन्धों के तन्त्र का लाभ नहीं उठा सकते। दूसरी ओर पंजीकृत श्रमिक

सारणी २६

१९४५–१९५४ के बीच औद्योगिक विवाद

| वर्ष | कामबन्दी की संख्या | संन्निहित श्रमिकों की संख्या | व्यर्थ गये कार्य दिवस |
|---|---|---|---|
| १९४५ | ८२० | ७ ४७ ५२० | ४०,५४,४९९ |
| १९४६ | १ ६२९ | १९ ६१ ९४८ | १ २७ १७ ७६२ |
| १९४७ | १ ८११ | १८ ४० ७८४ | १ ६५ ६२ ६६६ |
| १९४८ | १ २५९ | १० ५९ १२० | ७८ ३७ १७३ |
| १९४९ | ९२० | ६ ८५ ४५७ | ६६ ०० ३९५ |
| १९५० | ८१४ | ७ १९ ८८३ | ११ २८ ०६ ७०४ |
| १९५१ | १,०७१ | ६ ९१ ३२१ | ३८ १८ ९२८ |
| १९५२ | ९६३ | ८ ०९ २४२ | ३३ ३६ ९६१ |
| १९५३ | ७७२ | ४ ६६ ६०७ | ३३ ८२ ६०७ |
| १९५४ | ८४० | ४ ७७ १३८ | ३३ ७२ ६३० |

विवादों की संख्या १९४६ में १६२९ से बढ़कर १९४७ में १८११ हो गई। कामबन्द दिनों की हानि की संख्या क्रमशः १२ १८ और १६५६३ लाख थी। तत्पश्चात् कई कारणों से विवादों, संन्निहित श्रमिकों और कामबन्द दिनों की हानि की संख्या में कमी होती गई। औद्योगिक सम्बन्धों में सुधार का श्रेय सरकार के बढ़ते हुए दखल, समझौते और पंचनिर्णय तन्त्र की स्थापना, नियोजकों के दृष्टिकोण में परिवर्तन जिससे वे श्रमिकों की उचित मांगों को स्वीकार करने के लिये तैयार थे तथा श्रमिक संघ नेताओं के अधिक उत्तरदायित्व पूर्ण व्यवहार को था।

देश में औद्योगिक सम्बन्धों की बिगड़ती हुई दशा को परिशिष्ट के विवरण ५ में स्पष्ट किया गया है जिसमें प्रत्येक राज्य के औद्योगिक विवादों को दिखाया गया है। जहां तक औद्योगिक विवादों का प्रश्न है बम्बई तथा पश्चिमी बंगाल प्रमुख राज्य हैं जहां आधे से अधिक क्षति हुई। मद्रास और उत्तरप्रदेश और अन्य महत्वपूर्ण राज्य थे जहां औद्योगिक विवादों से काफी हानि हुई। इसके अतिरिक्त औद्योगिक विवाद किसी एक उद्योग या एक वर्ग के उद्योगों तक ही सीमित नहीं थे। उनका विस्तार काफी था और सभी उद्योग प्रभावित हुए। जिन उद्योगों में सबसे अधिक हानि हुई उनमें वस्त्र उद्योग, धातु निर्माण, खान तथा खाद्य पेय और तम्बाकू वर्ग के उद्योग मुख्य थे। कामबन्दी से सूती उद्योग में सूती वस्त्र तथा खनन वर्ग में कोयले की खानों को बहुत क्षति पहुंची।

अब भी औद्योगिक विवादों का एक महत्त्वपूर्ण कारण मजदूरी ही थी यद्यपि आनुपातिक दृष्टि से मजदूरी उतनी महत्त्वपूर्ण नहीं रही जितनी पहले थी। १९४८ में मजदूरी के कारण कामबन्दी का प्रतिशत ८२.४ था जबकि १९५३ में यह २७.४ प्रतिशत ही रहा। व्यक्तिगत समस्याएँ जैसे बर्खास्तगी, निलम्बन, नवानियुक्ति, छटनी आदि औद्योगिक विवादों के मुख्य कारण थी। १९५१, १९५२, १९५३ तथा १९५४ में मजदूरी की अपेक्षा व्यक्तिगत प्रश्न अधिक महत्त्वपूर्ण थे। १९५४ में व्यक्तिगत प्रश्न ३७ प्रतिशत कामबन्दी के लिए जिम्मेदार थे जबकि १९४९ में यह केवल १७.७ प्रतिशत ही था। अवकाश और काम के घंटे भी सामयिक रूप से औद्योगिक अशांति के महत्त्वपूर्ण कारण हो गये।

अधिकांश में हड़तालों की असफलता एक स्पष्ट लक्षण रही थी। ४० से ५० प्रतिशत तक के विवादों में हड़तालें असफल रहीं और १० से १३ प्रतिशत मामलों में सफलता आंशिक रही। केवल १८ से २० प्रतिशत विवादों में ही श्रमिकों को सफलता मिली।

विवरण पत्र ८ से यह स्पष्ट है कि श्रमिक संघ नेताओं द्वारा हड़तालें अनुत्तरदायी ढंग से आयोजित की गईं जिन्होंने अपने कार्यों की प्रतिक्रियाओं को अच्छी तरह नहीं समझा, श्रमिक संघों की वास्तविक शक्ति नहीं आँकी, और न ही वे सामान्य सदस्यों से मिलने वाले सहयोग का अनुमान लगा सके। प्रायः ऐसी हड़तालें हुईं जिनके कारण नगण्य थे। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि असफल हड़तालों का श्रमिक संघों के संगठन की चेतना और नैतिकता पर बुरा प्रभाव पड़ता है।

श्रमिकों ने अपनी मांगों को मनवाने के लिए विभिन्न विधियों का प्रयोग किया। काफी संख्या में हड़तालें हुईं जिनमें श्रमिकों ने नियोजकों को बिना सूचना दिये काम बन्द कर दिया। अन्य सामान्य प्रचलित प्रविधियों में कामरोको हड़ताल, बैठ जाओ हड़ताल व कलम नीचे रखो हड़ताल थी। जिनमें श्रमिक कारखाने या दफ्तर जाते थे किन्तु काम करने से मना कर देते थे। इस तरह की क्रियाएं काफी प्रभावकारी सिद्ध हुईं क्योंकि नियोजक बिना साथियों को बाहर निकाले हड़ताल तोड़ने वालों का उपयोग नहीं कर सकते थे और संघ सरलता से श्रमिकों की नैतिकता को बनाये रखने में सफलता प्राप्त कर सकते थे। ऐसी हड़तालों में धरना देने की भी आवश्यकता नहीं रही। किन्तु इस प्रकार की हड़तालों में कठोर अनुशासन के अभाव में सफलता प्राप्त नहीं की जा सकती है।

युद्धोत्तर वर्षों में श्रमिकों ने एक दूसरी प्रविधि 'धीरे काम करो' को भी अपनाई। काम की गति जानबूझकर कम कर दी जाती थी और श्रमिक अपनी पूर्ण क्षमता से काम नहीं करते थे। प्रबन्धकों को श्रमिकों की मांग स्वीकार करने को बाध्य करने के लिए ऐसी हड़तालें की जाती थीं। चूंकि 'धीरे काम करो' हड़तालों से उत्पादन व्यय पर बुरा प्रभाव पड़ता था इसलिये नियोजकों को या तो श्रमिक संघ

की मांगें माननी पड़ती थी या तालाबन्दी घोषित करनी पड़ती थी। १९५३ में कानपुर श्रमिक संघ मुख्यतः श्रमिकों की धीरे काम करो प्रविधि से ही प्रारम्भ हुआ। लेकिन ऐसी प्रविधियां श्रमिकों के हित में नहीं हैं। क्योंकि जनता की सहानुभूति समाप्त होने का भय रहता है। ऐसी विधियां समाज में सर्वोत्तम हित के विरुद्ध हैं अतएव इनका त्याग करना चाहिये। श्रमिकों को अपनी कठिनाइयां दूर करने के लिए अन्य साधनों को अपनाना चाहिये।

संकेत हड़तालें भी सामान्य हो गयी। प्रबन्ध के विशेष कार्यों अथवा नीतियों के विरोध में श्रमिकों की कठिनाइयां को संकेत हड़तालों के माध्यम से व्यक्त किया जाता था। ये हड़तालें श्रमिक संघ द्वारा अपनाई जाने वाली कार्यवाही का संकेत होती थीं। वस्तुतः संकेत हड़तालें जनता की सहानुभूति प्राप्त करने और समझौता तंत्र को गतिशील करने के लिए उपयोग की जाती हैं। इसलिये संकेत हड़तालें अपने सीमित क्षेत्र में उपयोगी सिद्ध होती हैं।

श्रमिकों की एकता और समन्वय को सिद्ध करने के लिये युद्धोत्तर काल में सहानुभूतिक हड़तालों की संख्या बढ़ी। इन्हें राज्य का समर्थन नहीं मिला। क्योंकि इनमें काफी उलझनें बढ़ जाती हैं। किन्तु जहां तक श्रमिकों के समन्वय पर बल देने की बात है ये हड़ताल करने वाले श्रमिकों के मनोबल को ऊँचा उठाता है। यदि श्रमिकों द्वारा केवल एक दूसरे के प्रति सहानुभूति प्रकट करने हेतु ही इनका सहारा लिया जाता है तो इन्हें रोकना नहीं चाहिये। किन्तु यदि उनका कोई परोक्ष उद्देश्य या सरकार पर राजनैतिक प्रभाव डालना है तो इन्हें प्रोत्साहित भी नहीं करना चाहिए। परन्तु दोनों के बीच विभेद करना बहुत कठिन है। सरकार अपनी उलझनों के आधार पर सहानुभूति और समन्वय की ऐसी सभी अभिव्यक्ति प्रव्यंजनायें समाप्त करने के लिये प्रेरित हो सकती है। इसलिए जबतक ऐसी हड़तालों को आपत्तिजनक मानने का प्रचुर प्रमाण न हो इन्हें बर्दाश्त करना चाहिये।

अभाग्यवश श्रमिकों द्वारा हिंसा अपनाने की प्रवृत्ति इन वर्षों में प्रबल हो गई। बहुत से महत्त्वपूर्ण विवादों में श्रमिकों पर आरोप लगाया गया है कि उनका व्यवहार इतना उत्तेजनात्मक हिंसात्मक तथा निरंकुश रहा कि नियोजकों को तालाबन्दी के लिये विवश होना पड़ा। १९४८ में सुरक्षा इन्सपेक्टर पर प्रहार करने के आरोप में जब एम्प्रेस मिल नागपुर में एक बुनकर को निलंबित किया गया हड़ताल हुई। पश्चिमी बंगाल की बड़ी जूट मिलों में तीन में तालाबन्दी घोषित की गई क्योंकि मिलों की सम्पत्ति को हिंसात्मक कार्यों से हानि पहुँचाने का अभिकथन था। उसी वर्ष विजगापट्टम जिले की चित्तवाला जूट मिल में फैक्टरी के अहाते के अन्दर दंगा हो गया। टाट बुनकरों के प्रबन्ध के प्रति हिंसात्मक दृष्टिकोण से फरवरी १९४९ में गंगा मैन्युफैक्चरिंग कम्पनी में तालाबन्दी की गई। फोर्ट ग्लास्टर जूट मिल हावड़ा में जब होली के त्यौहार पर छुट्टी की मांग करने समय श्रमिकों का

व्यवहार निरंकुश और हिंसात्मक हो गया था। शांति बनाये रखने के लिए गोली चलानी पड़ी। कानपुर टेक्सटाइल मिल, जितनपुर व अन्य जगह पर श्रमिकों द्वारा प्रहार करने से दिसम्बर १९५० में लाठीचार्ज करनी पड़ी। बाटो फैक्टरी, बानीगंज व प्रेमधरा से जुलाई १९५१ में विवाद हो जाने पर श्रमिकों ने हिंसा का आश्रय लिया। भारत कॉटन मिल के क्रुद्ध श्रमिकों की कतार हिंसात्मक कार्यवाहियों से दिसम्बर १९५१ में मिल को बिना हानि के बचाना पड़ा। १९५३ में कानपुर श्रमिक संघर्ष में हिंसा का सहारा लेने के कारण गोली चलानी पड़ी। ऐसे और बहुत से हिंसात्मक घटनाओं के उदाहरण हैं जहाँ कानून की रक्षा और शांति बनाये रखने के लिए पुलिस को गोली चलानी पड़ी और काफी संख्या में श्रमिक संघ नेताओं को गिरफ्तार किया गया। यह कहना कठिन है कि किन मामलों में पुलिस की गोली चलाना आवश्यक या उचित था और किन मामलों में संघर्ष टाला जा सकता था तथा शान्तिपूर्ण ढंग से समझौता हो सकता था। हिंसा, गोली चलाना तथा गिरफ्तारी न तो सरकार और न श्रमिक संघ नेताओं की कीर्ति को बढ़ाता है। दोषी दोनों हैं। इस स्थिति का ठीक ढंग से नियन्त्रित न कर पाने के लिए और दूसरा अनुत्तरदायी नीतियों, समुदाय पर प्रभाव का ध्यान न रखना तथा अनुशासन बनाये रखने की अक्षमता के लिए इस तरह के कार्य श्रमिक संघों के विकास और श्रमिकों के हितों के अनुरूप नहीं होते।

बढ़ता हुआ औद्योगिक अशान्ति से उत्पादन में कमी हो गई। औद्योगिक स्थिति की बिगड़ती हुई दशा से सरकार अत्यधिक चिन्तित थी। समय की माँग से उत्पादन में निरन्तर वृद्धि हुई। सरकार ने अनुभव किया कि उत्पादन में वृद्धि बिना श्रमिकों के पूर्ण सहयोग के सम्भव नहीं है। सामाजिक न्याय तथा समाज में समानता के उद्देश्य की पूर्ति भी सरकार चाहती थी। अतः इस दिशा में सरकार ने सम्मिलित कदम उठाये। दिसम्बर १९४७ में एक औद्योगिक शान्ति सभा (Industries Truce Conference) का आयोजन किया गया जिसमें विभिन्न सरकारों, श्रमिकों तथा नियोजकों के प्रतिनिधियों ने भाग लिया। सभा ने निम्नलिखित प्रस्ताव पास किया —

'इस सभा की यह धारणा है कि औद्योगिक उत्पादन जो देश की आर्थिक व्यवस्था के लिए अतिमहत्त्वपूर्ण है श्रम और प्रबन्ध के बीच पूर्ण सहयोग तथा आत्मीय सम्बन्धों की स्थापना के बिना प्राप्त नहीं किया जा सकता। नियोजकों को उद्योग में श्रम की उचित भूमिका की मान्यता देनी चाहिए और श्रमिकों के लिए उचित मजदूरी तथा कार्य की अवस्थाओं की आवश्यकता समझनी चाहिए, श्रमिकों को अपनी ओर से राष्ट्रीय आय में वृद्धि के हेतु अपने दायित्वों को समान रूप से महत्त्व देना चाहिए क्योंकि इसके बिना जीवन-स्तर स्थाई रूप से ऊँचा नहीं उठाया जा सकता है। नियोजक और श्रमिकों का यह ध्येय होना चाहिए कि सभी

सामान्य समस्याओं का हल तथा सभी विवादों के निर्णय या निश्चय बिना उत्पादन में बाधा या धीमा किये ही पारस्परिक विचार विमर्श द्वारा किया जायेगा। पूजी और श्रम के पारिश्रमिक की पद्धति इस प्रकार से प्रवन्धित करनी चाहिये कि जहां उपभोक्ताओं और प्राथमिक उत्पादकों के हित में करों या अन्य उपायों द्वारा अत्यधिक लाभ पर नियन्त्रण रखा जाय वहीं दोनों उपन प्रयत्नों के फल को श्रमिकों को उचित मजदूरी के भुगतान उद्योग में लगाई गई पूजी के उचित प्रतिलाभ व्यवसाय के विस्तार और उसकी व्यवस्था को बनाये रखने के लिये उचित कोष की व्यवस्था के बाद आपस में बांट लें।

इन उद्देश्यों की पूर्ति के लिये सभा ने निम्नलिखित सुझाव दिये—(अ) शान्तिपूर्ण ढंग से औद्योगिक विवादों को सुलझाने के लिये प्राविधिक और अन्य तन्त्रों का पूरा उपयोग करना चाहिये जहां यह नहीं है इसकी तुरन्त स्थापना की जानी चाहिये (ब) उचित मजदूरी और श्रम की स्थितियां तथा पूजी पर उचित प्रतिलाभ के अध्ययन तथा निर्धारण और औद्योगिक उत्पादन से सम्बन्धित सभी मामलों में श्रम के सहयोग की विधियों के लिये केन्द्रीय क्षेत्रीय और कार्यशील तन्त्र की, जैसे केन्द्रीय क्षेत्रीय तथा यूनिट समितियां की स्थापना की जाय (स) दिन प्रतिदिन के झगड़ों को सुलझाने के लिये प्रत्येक औद्योगिक प्रतिष्ठान में कार्य समितियां बनाई जाय जिनमें श्रमिकों द्वारा निर्वाचित सदस्य तथा प्रबन्ध के प्रतिनिधि रहें (द) श्रमिकों के जीवन-स्तर को उठाने के लिये पहले कदम के रूप में औद्योगिक श्रमिकों के लिये गृह निर्माण की समस्या पर तुरन्त ध्यान दिया जाय गृह निर्माण पर व्यय उचित अनुपात में सरकार नियोजकों और श्रमिकों के बीच बांट लिया जाय तथा श्रमिक अपना हिस्सा उचित किराये के रूप में दें।

इस काल में इन उद्देश्यों ने सरकार की नीति को प्रभावित किया है। नीति सम्बन्धित मामलों से श्रमिक अधिकाधिक सम्बद्ध रहे हैं तथा उनका सहयोग आवश्यक समझा गया है। श्रमिकों और नियोजकों के बीच द्विदलीय समझौते के लिये कार्य समितियां, उत्पादन समितियां संयुक्त समितियां जैसी संस्थाओं के माध्यम से व्यवस्था की गई है। राष्ट्रीय और राज्य स्तर पर त्रिदलीय समितियां की स्थापना की गई है जो श्रम समस्याओं पर विचार और वाद विवाद करती है। राष्ट्रीय स्तर के त्रिदलीय तन्त्र में भारतीय श्रम सम्मेलन स्थायी श्रम समिति औद्योगिक समितियां और अन्य संस्थाएँ जैसे उद्योगों की केन्द्रीय सलाहकार परिषद् केन्द्रीय न्यूनतम मजदूरी सलाहकार मंडल, केन्द्रीय सेवायोजन सलाहकार समिति कर्मचारियों की भविष्य निधि योजना को प्रशासित करने के लिये केन्द्रीय न्यासी मंडल खादी श्रमिक मंडल तथा कोयला और अभ्रक खान श्रमिक हितकारी कोष के लिये सलाहकार समिति सम्मिलित है। अधिकांश राज्य सरकारों ने भी त्रिदलीय संस्थाओं की स्थापना की है—यथा राज्य श्रमिक त्रिदलीय सम्मेलन कानपुर श्रमिक त्रिदलीय

के बाद हड़ताला सन्निहित श्रमिकों और बरबाद हुए कार्यकर दिनों की संख्या में कमी इस बात का प्रमाण है कि पंचनिर्णय को सफलता प्राप्त हुई है।

किन्तु अनिवार्य विवाचन की सफलता निरा वरदान नहीं रही है। भारत में श्रमिक संघवाद की प्रोन्नति में इससे बाधा पहुँची है। विशेषज्ञों ने श्रमिक संघों को केवल 'हड़ताल समितियां' की संज्ञा दी थी। उन्हें अब पंचनिर्णय समितियां कहा जा सकता है। श्रमिक संघों के स्वस्थ विकास में पंचनिर्णय से सहयोग नहीं मिला। बहुत से श्रमिक संघों की स्थिति बहुत मजबूत नहीं थी और जब पंचनिर्णय द्वारा उन्हें लाभ नहीं मिल सका वे निष्क्रिय हो गये। बहुत से श्रमिक संघ आज इस लिए कार्यशील हैं क्योंकि उन्हें पंचनिर्णय अल्पव्यय में आसानी से सुलभ हैं। मूल भूत कमजोरियां अब भी भारतीय श्रमिक संघों में विद्यमान हैं। पंचनिर्णय की जरा सी शिथिलता या उन्हें समाप्त करने पर बहुत से श्रमिक संघ आकस्मिक विघटन से पीड़ित हो सकते हैं। श्रमिक संघों की कमजोरी उन्हें शक्तिशाली स्थिति से विचार विमर्श करने और सामूहिक समझौते को स्वीकार करवाने के लिये असमर्थ बनाती है। अनिवार्य पंचनिर्णय पर पूर्ण आस्था कुकुरमुत्ते की तरह श्रमिक संघों के विकास को प्रेरित करती है और इस प्रकार श्रमिक संघवाद को कमजोर बनाती है। यह उल्लेखनीय है कि अधिकांश मामलों में श्रमिकों द्वारा ही पंचनिर्णय की मांग की गई और उसे अनिच्छुक नियोजकों पर लादा गया। यह भी बहुत स्पष्ट है कि अनिवार्य पंचनिर्णय से श्रमिक संघ अधिक अनुत्तरदायी हो गये हैं। श्रमिक नेताओं द्वारा अतिशयोक्तिपूर्ण दावे किये जाते हैं। अनिवार्य पंचनिर्णय से सबसे पहली बात यह हुई कि पारस्परिक विश्वास और आदर समाप्त हो गया। यदि दोनों दलों ने एक दूसरे के दृष्टिकोण के प्रति जरा भी सम्मान दिखाया होता तो पंचनिर्णय के लिये इतने संदर्भों की आवश्यकता नहीं होती। आज तक भी दोनों ओर समझौता न करने का दृष्टिकोण बना हुआ है। प्रायः वे औपचारिक रूप से विचार विमर्श भी नहीं करते। सदस्यों के संतोष के लिये श्रमिक संघों के नेता अनिवार्य संराधन या पंचनिर्णय के समक्ष असम्भव मांगों को प्रस्तुत करते हैं। विवाचकों द्वारा विभिन्न मतों तथा परस्पर विरोधी निर्णयों से महत्वपूर्ण मामलों में और भी संभ्रम की स्थिति उत्पन्न हो गई है। अनिवार्य पंचनिर्णय की सबसे बड़ी कमी यह है कि इसने श्रमिक संघ नेताओं को अपने उत्तरदायित्व के प्रति कम सचेत बना दिया है। श्री के० सी० सेन अध्यक्ष बम्बई औद्योगिक न्यायालय ने टिप्पणी की है कि इसमें संदेह नहीं कि अनिवार्य अधिनिर्णय ने इस देश में वादशीलता को बढ़ावा दिया है है तथा किसी सीमा तक श्रमिक संघों में उत्तरदायित्व की भावना को कम किया है।

केन्द्रीय सरकार के भूतपूर्व श्रममंत्री श्री गिरि ने अनिवार्य पंचनिर्णय को श्रमिक संघों का प्रथम श्रेणी का शत्रु माना है। इसके स्थान पर वे एक ऐसी

# योजना काल मे श्रमिक आन्दोलन
## (१९५१-१९६१)

इस काल म श्रमिक सघो की प्रगति निम्नलिखित सारणी स समझी जा सकती है।

सारणी १७

पजीकृत श्रमिक सघा की सख्या तथा विवरण भजन वाल सघा की सदस्यता

| वष | पजीकृत श्रमिक सघा की सख्या | विवरण भेजने वाले सघा की सख्या | विवरण भेजन वाले सघा की सदस्यता पुरुष | महिलाए | योग | प्रति सघ माध्य सदस्यता | कुल सदस्य सख्या म महिलाओ का प्रतिशत |
| --- | --- | --- | --- | --- | --- | --- | --- |
| १९४७-४८ | २७६६ | १६२० | १५६०६३० | १०२२९९ | १६६२९२९ | १०२६ | ६ २ |
| १९४८-४९ | ३१५० | १८४८ | १८३१८१४ | ११९३५५ | १९६०१०७ | १०६१ | ६ १ |

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १९४९–५० | ३५२२ | १९१९ | १८८८८८७ | ११९५६५ | १८२११९२ | ६९९ | ६६ |
| १९५०–५१ | ३७६६ | २००२ | १६४८९६६ | १०६४२४ | १७५६९७१ | ५७७ | ६१ |
| १९५१–५२ | ४६२३ | २५५६ | १८४६९९२ | १३६२५७ | १९९६३११ | ७८१ | ६८ |
| १९५२–५३ | ४९३४ | २७१८ | १९३६२३३ | १५६५६७ | २०९९००३ | ७७२ | ७५ |
| १९५३–५४ | ६०२९ | ३२९५ | १९२५४४६ | १७६४७६ | २१११२९८५ | ६४१ | ८९ |
| १९५४–५५ | ६६५८ | ३९४५ | १९४०४२५ | २२९२८७ | २१७०४५० | ६१२ | १०२ |
| १९५५–५६ | ८०९५ | ४००६ | २०३४१९२ | २९००४५ | २२७४७३२ | ५६८ | १०२ |
| १९५६–५७ | ८५५३ | ४३९९ | २०९६६९७ | २८०१०४ | २३७६७६२ | ५४० | ११८ |
| १९५७–५८ | ११०४५ | ५५२० | २६८१८५८ | ३३१८८२ | ३०१५०५२ | ५४६ | ११० |
| १९५८–५९ | १०२२८ | ६०४० | ३२५४७९४ | ३९२३५९ | ३६४७१९८ | ६०९ | १०८ |
| १९६०–६१ (अ) | ११२०४ | ६५९४ | ३५२९००० | ३९२००० | ३९२१००० | ५९५ | १०० |

टिप्पणी (१) १९४७–४८ से १९५०–५१ तक के आँकड़े सूची अ तथा सूची स में कुछ राज्यों से सम्बन्धित हैं जबकि १९५१–५२ के बाद के आँकड़े जम्मू और कश्मीर को छोड़ कर सम्पूर्ण भारतीय संघ से सम्बन्धित हैं।

(२) कुछ मामलों में सदस्यों का यौनिक वर्गीकरण ना उपलब्ध नहीं है और इसलिए कालम ४ और ५ में दिये गये आँकड़ों का योग कालम ३ में प्राय नहीं मिलता जा सकता (?) ।

(अ) अनुमानित

इस अवधि में श्रमिक संघों की संख्या में काफी वृद्धि हुई। १९५१–५२ में पंजीकृत श्रमिक संघों की संख्या ४ ९२ थी जो १९५८–५९ में १०२२८ की संख्या पर पहुँच गई। इस प्रकार लगभग सवा दो गुना वृद्धि हुई है। इस बीच सदस्यता केवल १८ % बढ़ी। यह छोटे आकार के संघों की बढ़ती हुई प्रवृत्ति की ओर स्पष्ट संकेत करती है जो पूर्वकाल में भी लक्षित थी। औसत सदस्यता के आँकड़े जो प्रकाशित किये जाते हैं कुछ अपूर्ण हैं। औसत सदस्यता के आँकड़ों में तुलनात्मक अध्ययन से हम इस निष्कर्ष पर पहुँच सकते हैं कि छोटे संघों के संगठन की प्रवृत्ति सम्भवतः समाप्त हो रही है क्योंकि १९५७–५८ के बाद औसत सदस्यता के आँकड़ों में वृद्धि होने लगी है जबकि ये बढ़कर ८४७ हो गये और १९५८–५९ में ९०४। विवरण भेजने वाले संघों की संख्या में परिवर्तन से भी यह सम्भव है।

राज्य संघों की औसत सदस्यता इस काल में ६४५ से जो १९५१–५२ में थी घटकर १९५७–५८ में ५२९ रह गई। यह प्रवृत्ति पूर्वकाल में भी विद्यमान थी। एक नया आपदग्रस्त विकास यह भी रहा कि राष्ट्रीय श्रमिक संघों की औसत सदस्यता में निरन्तर ह्रास होता रहा जबकि १९५१–५२ के पूर्व काल में उन संघों की औसत सदस्यता बढ़ोत्तरी पर थी हाल के वर्षों में काफी कम हो गई। यदि हम इस काल में विवरण भेजने वाले संघों की बारम्बारता वितरण का तुलनात्मक अध्ययन करें तो हम उसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं। १९५१–५२ में ३४% संघों की सदस्यता १०० से कम थी। यह प्रतिशत १९५७–५८ में बढ़कर ४२ ६८ और १९५८–५९ में ४२ ९२ हो गई। इन संघों की सदस्यता कुल सदस्यता का लगभग ८ प्रतिशत रही है।

तथापि यह अच्छी बात है कि एसे संघों की संख्या जिनकी सदस्यता ५००० से अधिक हो १९५१–५२ में ५ से बढ़कर १९५७–५८ में ७७ और १९५८–५९ में ८७ हो गई। इसी प्रकार जबकि १९५१–५२ में एक भी संघ नहीं था जिनकी सदस्यता २०००० से अधिक हो १९५७–५८ में एसे संघों की संख्या १६ और १९५८–५९ में २० थी।

हमारे देश में प्रचलित औद्योगिक अवस्था एसी नहीं रही जो इस प्रवृत्ति का प्रतिकार कर सके। हिन्द मजदूर सभा के ८वें वार्षिक अधिवेशन में महासचिव

की टीका करनी पड़ी थी कि 'हमने दस वर्ष पूर्व यह घोषणा की थी कि "नया राष्ट्रीय संगठन न केवल प्रतिद्वन्द्वी श्रमिक संघों को समाप्त कर देगा अपितु छोटे और बिखरे श्रमिक संघों को निरुत्साहित करेगा और औद्योगिक वृहद् संघों को प्रोत्साहित करेगा जो नये कार्यों और दायित्वों के अनुकूल आधारों पर अपना अधिकार कर पायेंगे।" हमें स्पष्ट रूप से यह स्वीकार करना चाहिए कि इस दिशा में हमारे प्रयत्न विशेष प्रभावकारी नहीं रहे हैं ... इतना ही नहीं, हम छोटे और बिखरे संघों को निरुत्साहित करने में सफल नहीं हुए हैं बल्कि स्वयं उनके शिकार हो गये हैं।'[1] यह स्पष्ट रूप में अनुभव नहीं किया जा रहा कि छोटे आकार के संघ श्रमिक वर्ग के लिए अधिक हितकारी नहीं हो सकते। यह शोचनीय नहीं है कि कुछ सुसंगठित संघों को छोड़कर अन्य संघों के पास नियोजकों अथवा श्रमिक न्यायाधिकरणों के सम्मुख प्रस्तुत करने के लिए महत्त्वपूर्ण समाचार विवरण आदि तैयार करने के लिये कोई प्रबन्ध नहीं है। ऐसे भी संघ हैं जो आवश्यक कोष के अभाव में अपने कार्यकर्ताओं के शिक्षा-चयन के लिए आवश्यक श्रमिक साहित्य भी नहीं जुटा पाते।[2]

हिन्द मजदूर सभा के ९वें वार्षिक अधिवेशन में बोलते हुए श्री अशोक मेहता ने कहा, 'क्या श्रमिक संघ आन्दोलन के आकार, शक्ति और प्रभाव में हम उसी प्रकार का विकास दिखा देते हैं जो उद्योगपतियों की बढ़ती हुई शक्ति का प्रतिकार कर सके? क्या समय और बदलती हुई परिस्थितियों के अनुरूप श्रमिक संघवाद की विधियों और प्रविधियों में सुधार और विकास हुआ है? श्रमिक संघ आन्दोलन में हम इस प्रकार की प्रगति नहीं पाते। परिणामस्वरूप एक गम्भीर असंतुलन अवस्थित हो गया है। सरकार पर पूंजीपतियों का प्रभाव बढ़ गया है, श्रमिक संघों का नहीं।'[3]

इस दुर्भाग्यपूर्ण प्रवृत्ति के कारण क्या हैं? इस काल में श्रमिक अधिनियमों में जो ज्वार आया वही इस स्थिति के लिए प्रधान उत्तरदायी है। श्रम समस्याओं के विभिन्न पक्षों पर अधिक से अधिक प्रगामी अधिनियम पारित किये गये। लेकिन इसी के साथ साथ एक स्वार्थनिहित वर्ग का उदय हुआ जो श्रमिक वर्ग को गुमराह कर रहा है और जो श्रमिक वर्ग में वादशीलता के विकास के लिए उत्तरदायी है। कुछ संघों ने अपने कार्यालयों को सॉलिसिटर की संस्था में बदल दिया है।[4] श्रमिक

---

१ हिन्द मजदूर सभा, ७वाँ अधिवेशन, पृ० ४६

२ इण्डियन ट्रेड यूनियन कांग्रेस, ९वाँ अधिवेशन, पृ० १११

३ हिन्द मजदूर सभा, ९वाँ अधिवेशन, पृ० ३२

४ इण्डियन नेशनल ट्रेड यूनियन कांग्रेस, ८वाँ अधिवेशन (संक्षिप्त रिपोर्ट) पृ० १६

